रजि० सं० ए० १७५

# हिंदू-कोडबिलपर सम्मतियाँ

(श्रीकरपात्रीजी महाराज)

'आजकलकी दृष्टिमें तीन बातोंसे किसी सिद्धान्तका निर्णय हो सकता है। पहली बात 'शास्त्रसम्मत' हो, दूसरी 'तर्कसम्मत' हो और तीसरी 'लोकसम्मत' हो। परंतु वर्तमान केन्द्रीय धारासभामें प्रस्तावित हिंदू-कोडबिल तो किन्हीं भी दृष्टियोंसे सम्मत नहीं है। यह कोडबिल वेदादि सत्-शास्त्रोंके सर्वथा विरुद्ध है। 'तर्कसम्मत' और 'लोकसम्मत' भी नहीं है।............'

(श्रीअलगूराय शास्त्री एम० एल० ए०)

सदस्य-भारतीय विधान सभा

'प्रस्तावित हिंदू-कोडबिलसे क्या करने जा रहे हैं? हिंदू-धर्म क्या है, उसकी आधारशिला क्या है और उसके मूलभूत सिद्धान्त क्या हैं? यह उसके धर्माचार्योंको ही बतानेके लिये छोड़ दिया जाय। समाज-सुधारके मिथ्या आवेशमें आकर हिंदूधर्मके मूलभूत सिद्धान्तोंको हटाकर उसके स्थानमें कपोलकल्पित सिद्धान्तोंका प्रवेश करना ऐसा ही उदाहरण होगा जैसे 'विनायकं प्रकुर्वाणो रचयामास वानरम्' × × × वर्तमान धारासभाका यह नियम बनानेका कार्य वैसा ही है जैसे हम अपनी अनुपस्थितिमें अपने घरपर किसी व्यक्तिको वहाँ आनेवालोंको जलपानके प्रबन्धके लिये भेजें और वह वहाँ जाकर हमारी सब सम्पत्ति ही बेच डाले।'